# साहित्य में ऊंचे विचार की आवश्यकता

रूस मे हाल मे साहित्यकारों मे एक बडे मजे की बहस छिड़ी थी। विषय था—साहित्य का उद्देश्य क्या है ? लोग अपनी अपनी गा रहे थे। कोई कहता था—साहित्य सत्य की खोज का नाम है। कोई साहित्य को सुन्दर की खोज कहता था। कोई कहता था--वह जीवन की आलोचना है। कोई उसे जीवन का चित्रण मात्र बतलाता था। आखिर जब यह झगडा न तय हुआ तो सलाह हुई कि किसी गवार से पूछा जाय कि वह साहित्य को क्या समझता है। आखिर यह जत्था मजदूर की खोज मे निकला। दूर न जाना पड़ा। चन्द ही कदम पर एक मजदूर कन्धे पर फावड़ा रखे, पसीने मे तर आता हुआ दिखाई दिया। एक साहित्य महारथी ने उससे पूछा—क्यो भाई तुम साहित्य किस लिए पढ़ते हो ? मजदूर ने उन विद्वज्जनो की ओर विस्मय दृष्टि से देखा। ऐसी मोटी-सी बात भी इन लोगो को नहीं मालूम। देखने मे तो सभी पढे लिखे से लगते हैं। समझा, शायद यह लोग उसका मजाक उड़ा रहे हैं। बिना कुछ जवाब दिये आगे बढा। तुरन्त फिर वही प्रश्न हुआ—क्यो भाई, तुम साहित्य किस लिए पढ़ते हो ?

मजदूर ने अबकी कुछ जवाब देना आवश्यक समझा। कहीं यह लोग उसकी परीक्षा न ले रहे हो। तैयार छात्र की भाति तत्परता से बोला—जीवन की सच्ची विधि जानने क लिए। इस उत्तर ने विवाद को समाप्त कर दिया। साहित्य का उद्देश्य जीवन के आदर्श को उपस्थित करना है, जिसे पढ़कर हम जीवन मे कदम कदम पर आने

वाली कठिनाइयों का सामना कर सकें। अगर साहित्य से जीवन का सही रास्ता न मिले, तो ऐसे साहित्य से लाभ ही क्या। जीवन की आलोचना कीजिए चाहे चित्र खींचिए, आर्ट के लिए लिखिए चाहे ईश्वर के लिए, मनोरहस्य दिखाइए चाहे विश्वव्यापी सत्य की तलाश कीजिए—अगर उससे हमे जीवन का अच्छा मार्ग नहीं मिलता, तो उस रचना से हमारा कोई फायदा नहीं। साहित्य न चित्रण का नाम है, न अच्छे शब्दों को चुनकर सजा देने का, अलकारों से वाणी को शोभायमान बना देने का। ऊँचे और पवित्र विचार ही साहित्य की जान है।

---

# रूसी साहित्य और हिन्दी

उपन्यास और गल्प के क्षेत्र मे, जो गद्य साहित्य के मुख्य अग है, समस्त ससार ने रूस का लोहा मान लिया है, और फ्रान्स के सिवा और कोई ऐसा राष्ट्र नहीं है, जो इस विषय मे रूस का मुकाबला कर सके। फ्रान्स मे बालजाक, अनातोल फ्रान्स, रोमा रोलाँ, मोपासाँ आदि ससार प्रसिद्ध नाम हैं, तो रूस मे टालस्टाय, मैक्सिम गोर्की, तुर्गनीव, चेखाव, डास्टावेस्की आदि भी उतने ही प्रसिद्ध है, और ससार के किसी भी साहित्य मे इतने उज्ज्वल नक्षत्रो का समूह मुशकिल से मिलेगा। एक समय था कि हिन्दी मे रेनाल्ड के उपन्यासो की धूम थी। हिन्दी और उर्दू दोनो ही रेनाल्ड की पुस्तको का अनुवाद करके अपने को धन्य समझ रहे थे। डिकेंस, थैकरे, लैम्ब, रस्किन आदि को किसी ने पूछा तक नहीं। पर अब जनता की रुचि बदल गई, और यद्यपि अब भी ऐसे लोगों की कमी नहीं है, जो चोरी, जिना और डाके आदि के वृत्तान्तो मे आनन्द पाते हैं लेकिन साहित्य की रुचि में कुछ परिष्कार अवश्य हुआ है और रूसी साहित्य से लोगो को कुछ रुचि हो गई है। आज चेखाव की कहानियाँ पत्रों मे बड़े आदर से स्थान पाती हैं और कई बड़े-बडे रूसी उपन्यासों का अनुवाद हो चुका है। टालस्टाय का तो शायद कोई बड़ा उपन्यास ऐसा नहीं रहा, जिसका अनुवाद न हो गया हो। गोर्की की कम से कम दो पुस्तको का अनुवाद निकल चुका है। तुर्गनीव के Father & Son का 'पिता और पुत्र' के नाम से अभी हाल मे दिल्ली से अनुवाद प्रकाशित हुआ है। टालस्टाय की 'अन्ना' का अनुवाद काशी

मे प्रकाशित हुआ है। डास्टावेस्की की एक पुस्तक का अनुवाद निकल चुका है। इस बीच मे अग्रेजी या फ्रेंच साहित्य की कदाचित् एक भी पुस्तक का अनुवाद नहीं हुआ। जिन लेखको ने रूस को उस मार्ग पर लगाया, जिस पर चलकर आज वह दुखी ससार के लिए आदर्श बना हुआ है, उनकी रचनाएँ क्यों न आदर पाये ?

———

# शिरोरेखा क्यों हटानी चाहिए ?

नागरी लिपि समिति ने जितने उत्साह और योग्यता के अपनी कठिन जिम्मेदारियो को पूरा करना शुरू किया है उससे आशा होती है कि निकट भविष्य मे ही शायद हम अपना लक्ष्य प्राप्त कर लें। और हर्ष की बात है, कि समिति के प्रस्तावो और आदेशो का उतना विरोध नहीं हुआ, जितनी कि शका थी। राष्ट्रीय एकीकरण हमे इतना प्रिय हो गया है कि उसके लिए हमसे जो कोई भी माकूल बात कही जाय; उसे मानने के लिए हम तैयार है। शिरोरेखा के प्रश्न को भी समिति ने जिस खूबसूरती से हल किया है, उसे प्राय स्वीकार कर लिया गया है। शिरो रेखा नागरी अक्षरो का कोई आवश्यक अग नहीं। जिन ब्राह्मी अक्षरो से नागरी का विकास हुआ है, उन्ही से बगला, तामिल, गुजराती आदि का भी विकास हुआ है, मगर शिरोरेखा नागरी के सिवा और किसी लिपि मे नहीं। हम बचपन से शिरोरेखा के आदी हो गये हैं और हमारी कलम जबर्दस्ती, अनिवार्य रूप से ऊपर की लकीर खींच देती है, लेकिन अभ्यास से यह कलम काबू मे की जा सकती है। इसमे तो कोई सन्देह नहीं कि शिरोरेखा का परित्याग करके हम अपने लेखक की चाल बहुत तेज कर सकेंगे और उसकी मन्द गति की शिकायत बहुत कुछ मिट जायगी और छपाई मे तो कहीं ज्यादा सहूलियत हो जायगी। रही यह बात कि बिना शिरोरेखा के अक्षर मुडे और सिर-कटे से लगेंगे, तो यह केवल भावुकता है। जब आखें बेरेखा के अक्षरो की आदी हो जायँगी, तो वही अक्षर सुन्दर लगेंगे और हमे आश्चर्य होगा कि हमने इतनी सदियों तक क्यो अपनी लिपि के सिर पर इतना बड़ा व्यर्थ का बोझ लादे रखा।